"आपका कोई अपराध नहीं!"

"तो क्या निरपराध ही दंडभागिनी बन गयी मैं!" लक्ष्मण चुप रहे। सीता पुनः बोलीं—"मेरे लिए कोई संदेश है उनका?"

"हां, उन्होंने कहा है:

तुल्यान्वयेत्यनुगुणेति गुणोन्नतेति दुःखे सुखे च सुचिरं सहवासिनीति।
जानामि केवलमहं जनवादभीत्या सीते! त्यजामि भवतीं न तु भावदोषात्।"

[तुम समान कुल की हो, मेरे लिए अनुरूप हो, उत्तम गुणों वाली हो, चिरकाल से मेरे सुख-दुःख की सहभागिनी हो—यह सब मैं जानता हूं। फिर भी तुम्हें छोड़ रहा हूं तो केवल लोकनिंदा के भय से, न कि भावनाएं दूषित हो जाने से।]

"कुछ और भी कहा हो, तो वह भी कह दो लक्ष्मण! मैं सुन रही हूं।"

"हां भाभी, और भी कहा है:

त्वं देवि चित्तनिहिता गृहदेवता मे स्वप्नागता शयनमध्यसखी त्वमेव।
दारान्तराहरणनिःस्पृहमानसस्य यागे तव प्रतिकृतिर्मम धर्मपत्नी।"

[देवि! तुम्हीं मेरे मन में समायी हो। तुम्हीं मेरी गृहलक्ष्मी हो। मेरी स्वप्न-सहचरी भी एकमात्र तुम्हीं हो। तुम्हारी अनुपस्थिति में तुम्हारी प्रतिमा ही मेरे यज्ञकार्य में समभागिनी होगी। मैं किसी भी और स्त्री का विचार पत्नी-रूप में मन में नहीं ला सकता।]

राम का यह संदेश सुनकर सीता कुछ आश्वस्त-सी हुई। लक्ष्मण ने सीता से पूछा—"आप भी आर्य के लिए कोई संदेश दीजिये।"

सीता ने कहा—"लक्ष्मण! मेरी ओर से उनके चरण छूकर कहना कि आपकी सीता वन के हिंस्र जंतुओं से घिरी आपके अनुग्रह की प्रतीक्षा करेगी। उसे भुला न दें...और कहना कि उस अभागिन के लिए अपने धर्म-पालन से विमुख न हों... और अपने शरीर को स्वस्थ रखने में सावधान रहें।"

"कुछ और भी कहना हो, तो कहिये भाभी।"

"हां, यह भी कह देना कि उस तपोवनवासिनी ने बद्धांजलि होकर प्रार्थना की है कि मैं परित्यक्ता हूं, तो भी चिरपरिचित हूं और अब तो अनाथ भी हूं—इसी नाते कभी-कभी मेरा स्मरण कर लिया करें...मैं इसी से कृतार्थ हो जाऊंगी।"

लक्ष्मण को स्तब्ध-से, हतप्रभ-से खड़े देख सीता ने कहा—"वत्स, सूर्य अस्त होने को है। बस्ती यहां से दूर है। जाओ, अब गहन वन में तुम्हारा देर तक रुकना ठीक नहीं।"

अंतिम प्रणाम कहकर लक्ष्मण ने जाते-जाते बद्धांजलि निवेदन किया—"भाभी! इस असीम दुःख को असह्य जानकर कहीं मृत्यु का आह्वान न कर लीजियेगा। इक्ष्वाकु-वंश की धरोहर आपके पास है, उसकी रक्षा कीजिये।"

सीता की आंखें आंसुओं से भर गयीं। लक्ष्मण दिशा-विदिशा के लोकपालों से सीता की रक्षा की प्रार्थना करने के बाद वापस लौट चले।

सीता एकाकी रह गयीं। हृदय का भय क्रंदन में फूट पड़ा। पास ही वाल्मीकि का आश्रम था। गंगा-तट से वापस आते आश्रमवासियों के मुख से अरण्य-रोदन का समाचार सुनकर मुनि वहां आये और सीता को आश्रम लिवा ले गये। मार्ग में भागीरथी की निर्मल जलधारा मिली। उसे प्रणाम करके सीता ने संकल्प किया :

"भगवति भागीरथि! यद्यहं सुखेन गर्भमभिनिर्वर्तयामि, तदा तव दिने-दिने सुग्रथितया कुन्दमालयोपहारं करिष्यामि।"

[हे भगवती भागीरथी! यदि मैं आपकी अनुकंपा से सकुशल माता बनी, तो संकल्प करती हूं कि प्रतिदिन कुंदपुष्पों की माला गूंथकर आपको अर्पित किया करूंगी।]

वाल्मीकि आश्रम में सीता ने दो पुत्रों को जन्म दिया। महर्षि ने उनका नाम लव और कुश रखा। सीता अपने संकल्प के अनुसार प्रतिदिन एक कुंदमाला आश्रम की समीपवर्तिनी गंगा की निर्मल जलधारा में प्रवाहित करती रहीं।

* * *

अनेक वर्ष बाद एक दिन वाल्मीकि-आश्रम के निकट से जाते हुए एक ऋषि ने बतलाया कि नैमिषारण्य में सम्राट् राम के अश्वमेध यज्ञ की तैयारियां हो रही हैं, यज्ञ में नाना देशों के ब्राह्मण एवं क्षत्रिय पधार रहे हैं। तभी राम का दूत मुनि वाल्मीकि को आमंत्रित करने के लिए आश्रम में आया। आश्रम से अनेक तपस्वी और मुनि भी यज्ञ में भाग लेने के लिए नैमिषारण्य गये।

वहीं राम और लक्ष्मण भी आये हुए थे। सीता-वियोग के संताप से राम बहुत दुःखी थे। जानकी-परित्याग के पश्चात्ताप से उनकी आत्मा स्वयं उन्हें धिक्कार रही थी। परित्यक्ता सीता के वनवास का स्मरण करके वे स्वयं सोचने लगे :

"पातयति सा क्व दृष्टिं कस्मिन्नासाद्य चित्तमाश्वसिति।
जीवति कथं निराशा श्वापदभवने वने सीता॥"

[आह! सीता की न जाने क्या दशा होगी? हिंस्र जंतुओं से घिरे वन में न जाने वह कैसे रहती होगी? किससे मिलकर धीरज बांधती होगी?]

अगले ही क्षण शीतल मलय-समीर ने उनका स्पर्श किया, तो राम कह उठे :

"मुक्ताहारा मलयमरुतश्चन्दनं चन्द्रपादा
सीतात्यागात्प्रभृति नितरां तापमेवावहन्ति।
अद्याकस्माद्रमयति मनो गोमतीतीरवायु-
र्नूनं तस्यां दिशि निवसति प्रोषिता मा वराकी॥"

[सीता-परित्याग के बाद से आज तक शीतल मुक्ताहार, मलय-पवन, चंदन तथा चंद्र-किरणों ने भी सदा संताप ही दिया। किंतु आज क्यों गोमती-तट का यह आर्द्र

पवन मुझे शांति दे रहा है? निश्चय ही यह पवन सीता को स्पर्श करके आ रहा है। शायद उस तापसी का इसी नदी-तट पर निवास हो।]

विरही राम का मन इसी ऊहापोह में व्यस्त था। लक्ष्मण ने उन्हें मार्ग की विषमता का स्मरण दिलाते हुए कहा—"भैया, नदी की यह ढाल बडी गहरी है। सावधानी से चलियेगा।"

राम सावधान हो गये। लक्ष्मण ने फिर कहा—"देखिये भैया, नदी के रेतीले तट पर मनुष्यों के पदचिह्न अंकित हैं। किसी ने तटवर्ती लताओं के फूलों को देवपूजा के लिए बीन लिया है।"

थोडी देर में लक्ष्मण ने नदी की धारा में प्रवाहित होता एक पुष्पहार देखकर कहा—"देखिये, नदी की लहरों में पडी यह कुंदमाला सर्पिणी की तरह बल खाती बह रही है!"

संयोगवश वह कुंदमाला नदी-प्रवाह में बहती-बहती उसी स्थान के पास आकर रुक गयी, जहां राम बैठे थे। राम तो उस पुष्पहार को देख ही रहे थे, परंतु लक्ष्मण ने उसे उठाकर राम को देते हुए कहा—"अवहितं प्रेक्षणीया विरचना!" (भैया, इस हार की गुंथाई कितनी सुंदर है, तनिक देखिये तो।)

राम माला हाथ में लेकर अनायास ही रोमांचित हो उठे। उसे एकटक देखते हुए कहने लगे—"वत्स, दृष्टपूर्वमिदं कुसुमरचनाविन्यासकौशलम्!" (वत्स, ऐसा सुंदर पुष्परचना-विन्यास मैंने अवश्य पहले भी देखा है।)

"कहां देखा है?"

"ऐसे मोहक विन्यास की संभावना अन्यत्र कहां होगी?" राम ने पुरानी यादों में डूबते हुए कहा।

"किससे अन्यत्र?......भाभी से?"

"और क्या!"

"ईश्वर का खेल भी विचित्र है! चलिये भैया, चलें। गोमती-धारा के साथ चलते हुए देखें, यह कुंदमाला कहां से आयी?" लक्ष्मण ने सुझाया। राम मान गये। वे छोटे भाई के मार्गदर्शन को स्वीकार कर साथ-साथ चल पडे। थोडी दूर जाकर राम ने लक्ष्मण से पूछा—"क्या इसी स्थान पर महर्षि वाल्मीकि का आश्रम है?"

"आपको इसका आभास कैसे हुआ?"

राम ने बताया:

"असौ तनुत्वादवधानदृश्या दिशः समाक्रामति धूमलेखा।
आकृष्यमाणा मृदुनानिलेन श्रोत्रेषु सम्मूर्च्छति सामनादः॥"

[ध्यान से वहां देखो! यज्ञाग्नि से उत्पन्न पतली-सी धूमलेखा मृदु पवन से इधर-उधर खींची जाती हुई आकाश में फैल रही है। और सुनो, आश्रम से उठते

साम-गान के मोहक स्वर मन को आनंद-विभोर करते हुए कर्ण-कुहरों में प्रवेश कर रहे हैं।]

लक्ष्मण कुछ पग आगे बढ़कर नदी-तट पर कुछ देखकर सहसा रुक गये। राम ने पूछा—"वत्स, तुम यहां अचानक रुककर एकटक क्या देख रहे हो?"

"भैया, मैं इन बालुका-कणों में अंकित ऐसे चरण-चिह्न देख रहा हूं, जिनमें नितांत सुकुमारता झलकती है। ऐसे सुकुमार पग केवल स्त्री के ही होने संभव हैं।" लक्ष्मण बोले।

"स्पष्ट क्यों नहीं कहते कि तुम विरहिणी सीता के पदचिह्न देख रहे हो?" राम ने कहा। उन्होंने भी वह चरण-पंक्ति देखी। उन्होंने देखा कि उन पदचिह्नों में वैसे ही रेखाकमल बने हैं, जैसे किसी महारानी के पैरों में होते हैं।

लक्ष्मण ने कहा—"चलिये, इन पदचिह्नों पर चलते हुए हम आश्रम की ओर चलें। भाभी अवश्य ही समीप ही कहीं होंगी।"

दोनों भाई आश्रम की ओर बढ़े। उधर उस समय तक सीता उपासनादि नित्य-कर्मों से निवृत्त होकर अतिथि-जनों के सत्कारार्थ फूल चुनने आश्रम से वन की ओर चल पड़ी थीं। कुछ दूर जाने के बाद वे एक अत्यंत रमणीय स्थल पर पहुंचीं, जहां से घने लता-कुंजों के पीछे से पदचाप सुनाई दी और किसी का धीर-गंभीर स्वर भी उनके कानों में पड़ा।

सीता उस ध्वनि को सुनकर पुलकित हो उठीं और इस पर उन्हें स्वयं विस्मय हुआ। किसी पर-पुरुष का स्वर उन्हें आज तक रोमांचित न कर सका था। मन में शंका उठी कि कहीं वही निष्ठुर प्राणनाथ तो नहीं आ गये? वह उन्हें देखने को उतावली हो उठीं। लज्जा और अभिमान ने आड़े आना चाहा। लेकिन चपल आंखें न मानीं। दृष्टिपात हो ही गया। देखा, वही थे। पहला ही विचार मन में यह आया कि कितने दुबले हो गये हैं! कई भाव एक साथ उमड़ पड़े। चिरपरिचय का अनुराग जागा। सुंदरता देख, लालसा जागी। मेरे स्वामी हैं, यह सोच गर्व भी हुआ। कुश-लव के पिता हैं, इस अनुभूति से गृहिणी-भाव भी उभरा। इन्होंने मुझे अपराधिनी ठहराया, यह सोचकर लज्जा भी हुई। उस एक क्षण ने सीता को कितनी ही भाव-तरंगों में बहा दिया। उसने सुना, लक्ष्मण राम से कह रहे थे—"भैया, आप इतने चुप क्यों हो गये? आंखें क्यों भर आयीं? इतने विषाद में क्यों डूब गये?"

"लक्ष्मण, इस एकांत विपिन-प्रदेश, तरुछाया और विस्तीर्ण बालुका-तट को देखकर वनवास के बीते दिनों की याद आ गयी!"

सीता ने भी राम की यह बात सुनी। स्वगत कहा—"वनवास तो याद आया, किंतु वनवासिनी का स्मरण नहीं किया नाथ ने!"

लक्ष्मण ने कहा—"वनवास के दुःख-भरे दिनों की याद छोड़ ही दीजिये भैया!"

राम बोले—"ऐसा न कहो लक्ष्मण! वह वनवास तो बड़ी ही मधुर स्मृतियों से भरा हुआ है। मुझे याद आ रहे हैं वे दिन—

किसलयसुकुमारं पाणिमालम्ब्य देव्याः
विविधरतिसखीभिः संकथाभिर्दिनान्ते।
चरणगमनवेगान्मन्थरस्य स्मरामि
सुतपयसि तटिन्याः सैकते चङ्क्रमस्य॥"

[जब मैं सीता के किसलय-सुकुमार हाथ पकड़कर प्रेमालाप करते हुए गोदावरी के तट पर धीरे-धीरे टहला करता था और हमारे पदचापों से रेत पर गहरी पद-पंक्तिया अंकित हो जाती थीं।]

राम की बात सुनकर सीता ने मन में कहा—"आर्यपुत्र! इस प्रसग को छेड़कर मुझ दुखियारी को और दुःखी करने से क्या लाभ?" तभी राम के मुख से आह के साथ ये शब्द निकले—"वनवास की साथिन! अब तुम कहा हो?"

राम को शोक-विह्वल देखकर लक्ष्मण ने धीरज बंधाया—"भैया, विनती करता हूं कि अब भाभी के लिए शोक न करें।"

"शोचनीया वैदेही का शोक न करूं, तो क्या करूं लक्ष्मण!"

राम के मुख से अपना नाम सुनकर सीता फिर चौंक उठीं। मन-ही-मन उत्तर दिया—"आर्यपुत्र, ऐसा न कहिये! अब मैं शोचनीय नहीं रही। जिस नारी के विरह में प्रेमी पति शोक-निमग्न हो जाये, वह कभी शोचनीय नहीं हो सकती।"

राम पुनः लक्ष्मण से कहने लगे—"वत्स, सीता कहां है, इसका कुछ पता लगा सकते हो?"

"दिन ढलने पर प्रिय-समागम की निषेधाज्ञा पाकर, अकेली चक्रवाकी जहां प्रभात-प्रतीक्षा में रहती है, वहीं सीता भी होंगी।" सीता ने मन-ही-मन उत्तर दिया।

लक्ष्मण बोले—"नहीं भैया, सीता के निवास-स्थान का पता लगाना अब दुष्कर ही प्रतीत होता है।"

यह सुनकर राम की आंखों से अश्रुधारा बह निकली। रोते-रोते वे बोले—"हाय! मैंने यह क्या किया? चिरकाल से फूलते-फलते रघुकुल को अपने हाथों नष्ट कर डाला!"

सीता भी राम का विलाप सुनकर अधीर हो उठीं। उनके मन में आया कि आगे बढ़कर प्राणप्रिय के आंसू पोंछ दें। परतु साहस न हुआ। जनापवाद की शंका दीवार बनकर खड़ी हो गयी। फिर यही निश्चय किया कि शीघ्र ही यह स्थान छोड़कर चली जाऊं; मगर लौटने को भी पग नहीं उठे। अंत में विवश हो लौटने का साहस बटोरा। सोचा, अकस्मात् कोई ऋषि इधर आ गये, तो क्या कहेंगे! कुश-लव का

स्मरण हो आया। सीता भारी मन से लौट पड़ीं।

उस समय तो सीता लौट गयीं, परंतु बाद में महर्षि वाल्मीकि से यह वरदान पाकर कि तुम तो राम के दर्शन कर सकोगी किंतु राम तुम्हें नहीं देख सकेंगे, वे पुनः उन्हीं वनप्रांतों में राम के दर्शनार्थ आती रहीं।

एक दिन शोक-विह्वल सीता जलाशय-तट पर बैठी थीं। कुछ ही दूरी पर राम लक्ष्मण के साथ थे। जल पीने की इच्छा से राम जलाशय पर आये। वहा जल मे सीता की छाया देखकर हर्ष-विस्मित स्वर से बोल उठे—"सीता यहां है!" राम उस ओर अग्रसर भी हुए, परंतु तब तक छाया दूर हो चुकी थी।

सीता सोच रही थीं—"स्वामी मेरी परछाईं तो देख पाते हैं. पर मुझे नहीं देख पाते!" महर्षि के वरदान का ही यह चमत्कार था। सीता वहा से हट गयीं, तो छाया भी न रही। राम वहां छाया को न देख मूर्च्छित हो गये।

सीता का मन मूर्च्छित राम के पास जाने को अधीर हो गया। मन मे कई शंकाएं जागीं। परंतु भावपरवश सीता अपने को न रोक सकीं। देवताओं मे क्षमा मागते हुए उन्होंने अचेत पड़े स्वामी के चरण छुए, उनका आलिंगन किया।

सीता का स्पर्श पाकर राम की मूर्च्छा टूट गयी। रोमाचित हुए उन्होंने अनुरोध किया—"गाढमालिंग वैदेहि!" (मुझे प्रगाढ़ आलिंगन में बाध लो वैदेही!)

"मुझसे अपराध हो गया नाथ!" सीता ने सहमे स्वर मे कहा।

राम को आलिंगन की अनुभूति हो रही थी, किंतु उनकी आखें सीता को देखने में अवश थीं। महर्षि का वरदान ही ऐसा था कि सीता आखों से ओझल रहेगी। राम सीता को न देख नितांत कातर हो उठे। बोले—"देहि मे दर्शन प्रिये!" (मुझे दर्शन दो प्रिये!)

सीता विवश थीं। उन्होंने उत्तर दिया—"कैसी मंदभाग्य हूं मैं! महर्षि का आदेश ही ऐसा है कि मैं समक्ष होकर भी समक्ष नहीं आ सकती।"

राम इस पहेली को न समझ सके, बोले—"अब तो क्रोध छोड दो प्रिये!"

"मैं भी नाथ से यही आग्रह करती हू।" सीता ने उत्तर दिया।

"तुम कितनी निष्करुण हो गयी हो सीता!" राम ने आर्त स्वर में पुकारा।

"यह उपालंभ तो मुझे देना चाहिये नाथ!" सीता ने कहा।

पूर्ण चेतना में आने के बाद राम ने सीता से कहा—"देवि, मैं हृदय की बात कहता हूं। देवता साक्षी हैं, तुम चरित्रशालिनी हो। मैंने लोकापवाद मे डरकर तुम पर व्यर्थ कलंक लगाया। अपराध मेरा है। क्षमाप्रार्थी मैं हू। मुझे क्षमा करो। मैं तो प्रतीक्षा कर रहा हूं :

कदा बाहूपधानेन पटान्तशयने पुनः।
गमयेयं त्वया सार्धं पूर्णचन्द्रां विभावरीम्॥"

[कब फिर पूनम की रात आयेगी, शय्या में मेरी भुजा पर तुम्हारा सिर होगा सारी रात इसी तरह बीत जायेगी !]

सीता को न देखकर राम पुनः मूर्च्छित हो गये। अदर्शिनी सीता ने समीप आकर अपने उत्तरीय से हवा झली। अर्द्धचेतना मे डूबे राम ने सीता का उत्तरीय पकड़ लिया। उत्तरीय तो उनके हाथ में रह गया; परतु उत्तरीय पहनने वाली हाथ न आयी। विरही राम ने प्रिया के परिधान से ही अपने को आवेष्टित करके प्रियास्पर्श की कल्पना कर ली।

किंतु कुछ क्षण बाद लोकापवाद-भीरु राम पुनः भयभीत हो गये और उन्होंने उत्तरीय छोड़ दिया। राम का देहस्पर्श पाकर वापस आये उत्तरीय को ओढ़कर सीता ने भी नया रोमांच अनुभव किया। उन्होंने उस उत्तरीय को सूंघा और स्वगत कहा :

"दिष्ट्या असंक्रान्तविलेपनामोदमार्यपुत्रस्योत्तरीयम्। सर्वथा सत्यसन्धा राघवाः!"

[मेरे अहोभाग्य! यह उत्तरीय लेपादि की सुगंध से अछूता है। निश्चय ही रघुवंशी अपने वचन के पक्के होते हैं।]

सीता सर्वथा मौन थी। विरही राम व्याकुल हो गये। बोले-"वैदेही, क्या मुझे तुमने सर्वथा विस्मृत कर दिया? पिछले दिनों की मधुर स्मृतियां भी क्या तुम्हें पुनर्मिलन के लिए उत्सुक नहीं करतीं?"

अब सीता सभल चुकी थीं। अपने भाग्य की विवशताओं का पूरा ध्यान करके उन्होंने उस स्थान से दूर चले जाने का निश्चय किया।

इसी समय वन-देवता कौशिक वहां आ पहुंचे और राम उनके साथ अपने वन्य राजप्रासाद में लौट गये।

अगले दिन कौशिक के सुझाव पर राम ने दो तापस कुमारों को अपने समक्ष आने का निमंत्रण दिया। ये दोनों राम के आत्मज लव और कुश थे। दोनों ने दशरथ के विवाह से लेकर सीता-वनवास तक रामायण का गान किया।

सम्पूर्ण आत्मचरित सुनकर राम इतने उद्विग्न हुए कि फिर चेतना खो बैठे। तब महर्षि वाल्मीकि वहां आये। उन्होंने राम से कहा :

"कुशलवजननीविशुद्धिसाक्ष्ये पवनसखा यदि देवता नियुक्ता।
कथमिव भवतो निरंकुशोऽयं हृदि निहितो नु पृथग्जनापवादः॥"

[हे राम! जब कुश-लव की माता सीता का पवित्र होना अग्नि-देवता स्वयं प्रमाणित कर चुके थे, तब आपने यह अनर्गल लोकापवाद हृदय में कैसे प्रविष्ट होने दिया?]

वाल्मीकि के आदेश पर राम ने लव-कुश को अपने उत्तराधिकारी के रूप में स्वीकार किया। किंतु सीता पुनः अयोध्या के राजप्रासाद में न लौटीं। उन्होंने पृथ्वी माता के आंचल में सदा के लिए आश्रय ले लिया।

❀ ❀ ❀



तमिल पंचमहाकाव्यों में से सर्वाधिक प्रसिद्ध एवं इळंगोवडिहळ् रचित

# शिलप्पदिकारम्

उत्तर में वेंकटगिरि (तिरुपति), दक्षिण में कन्याकुमारी और पूर्व-पश्चिम में सागर-तट तक फैला हुआ एक अत्यंत संपन्न देश है—तमिलनाडु। कवि के ही शब्दों में इसका विवरण देखिये—"यहां की सलिल-धाराएं हेमदायिनी हैं; यहां की धरती शस्यकोषा और रत्नगर्भा है, यहां के गिरि-पर्वत औषधनिधियों के अक्षय भंडार हैं, यहां की शिक्षा-दीक्षा तथा वीरता लोकविख्यात है।" इसी देश में धान की खान कहलाने वाला चोळ राज्य था, जिसकी राजधानी थी—पुहार नगरी। उसे अब 'कावेरिप्पूम्पट्टणम्' कहते हैं। वह नगरी व्यापार का प्रख्यात केंद्र थी। वहां वंग, कलिंग और यवन व्यापारियों का जमघट और चहल-पहल सदा बनी रहती थी।

उस नगरी में मानाय्हन् नामक एक संपन्न एवं दानी वणिक् था। उसके बारह साल की एक परम सुंदरी, सुलक्षणा कन्या थी, जिसका नाम कण्णकि था। मानाय्हन् की इस कन्या के रूप और सुचरित्र का परिचय स्वयं कवि की वरद लेखनी ने दिया है:

"पोदिलार् तिरुविनाळ् पुग्ऴुडैय वडिवेन्ड्रुम्, तीदिला वडमीनिन् तिरमिवळ् तिरमेन्ड्रुम्...।" [अर्थात्, सौंदर्य में महालक्ष्मी से समानता रखने वाली, सदाचार और सतीत्व में अरुंधती की तरह प्रख्यात, वह कण्णकि सारे संसार की नारियों से सम्मान पाने योग्य थी।]

उसी पुहार नगरी में माचात्तुवान नामक एक और धनी एवं उदारचेता वणिक् था। कोवलन उसी का सोलह वर्ष का सुंदर भावुक पुत्र था। कुलगुरु के निर्देशानुसार

एक शुभ दिन में कण्णकि और कोवलन का विवाह होना निश्चित हो गया। इस शुभ समाचार को सुंदरी-सुभूषिता स्त्रियों ने एक सुसज्जित हाथी पर हौदे में बैठकर नगर-भर में घोषित किया और एक निश्चित दिन मंगल-वाद्यों की शुभ ध्वनि के बीच कोवलन और कण्णकि का विवाह भी विधिवत् संपन्न हो गया।

एक दिन चोळ-राजा की सभा में उस नगर की अनुपम सुंदरी नर्तकी माधवी का नृत्य-समारोह हुआ। नगर के कई प्रतिष्ठित सज्जन वहां पर इकट्ठे हुए थे, जिनमें वणिक्-पुत्र कोवलन भी एक था। सजे-सजाये मंडप में नाट्याचार्य, गायक, कवि, वैणिक तथा मुरली, याळ (वीणा की तरह का एक वाद्य) आदि वाद्यों के बजाने वाले कलाकार बैठे थे। विद्युल्लेखा की तरह माधवी मंच पर आयी और नृत्य-चंचल दायें चरण को आगे बढ़ाते हुए उसने तल्लीन-भाव से नांदी गायी— "राज्य में मंगल बढ़े, अमंगल दूर हो.........।"

प्रार्थना के समाप्त होते ही सारे बाजे एक लय में बंधकर बजने लगे और राजनर्तकी का नृत्य शुरू हुआ। माधवी ने नाना नृत्यमुद्राओं का प्रदर्शन किया। काफी समय तक सारी सभा अपलक उसके रूपोद्यान-सदृश शरीर की मोहक भंगिमाएं देखती रही, मानो कोई अप्सरा इंद्रसभा के मंच को त्यागकर पृथ्वी पर उतर आयी हो। समारोह के समाप्त होते ही कला-रसिक सभासदों के अभिनंदनों के साथ चोळ-राजा ने १००८ स्वर्णमुद्राएं और एक हरित मणिमाला माधवी को पारितोषिक-रूप में प्रदान की।

इधर, कोवलन भी माधवी के रूप-लावण्य के आकर्षण से अछूता न रह सका। माधवी उसके रोम-रोम में समा गयी। और यह कोई एकपक्षीय प्रेम नहीं था। माधवी का युवा हृदय कैसे स्थिर रहता? कोवलन-जैसे रूपवान पुरुष को उसकी आंखों ने आज तक नहीं निहारा था। माधवी ने प्रथम क्षण में ही कोवलन को अपना सर्वस्व बना लिया। यह प्रेमवल्लरी ऐसी पनपी कि कोवलन की सारी सुख-भरी गृहस्थी इसकी बलि चढ़ गयी। अब अपनी परम साध्वी पत्नी कण्णकि को भूलकर वह रात-दिन माधवी के महल में ही निवास करने लगा। जीवन का पल-पल प्रेमोन्माद एवं केलि-क्रीडाओं में ही बीतने लगा। कोवलन ने कुल-परंपरागत वाणिज्य-व्यवसाय को संभालना तो दूर रहा, उलटे अपनी सारी संपत्ति माधवी को प्रेमोपहार के रूप में अर्पित कर दी।

सती कण्णकि के लिए यह भीषण वज्रपात था। पति की इस क्रूर विमुखता से प्रताड़ित वह घुट-घुटकर दिन काट रही थी। साज-शृंगार उसे सर्पवत् प्रतीत होने लगे थे तथा अन्न-जल गले से नीचे नहीं उतरता था। पतिपरायणा नारी के लिए इससे बड़े दुर्भाग्य की बात भला और हो ही क्या सकती थी?

इसी समय पुहार नगरी में इंद्रपूजा का दिन आया। धूमधाम से उत्सव-आयोजन

हुए। स्त्रियों ने नगर-देवताओं की पूजा की और इंद्र की स्तुतिया गाते हुए राजा और प्रजा के मंगल के लिए 'कूरवैक्कूत्तु' (सामूहिक नृत्योत्सव) मनाया। फिर इंद्र के मंदिर में बलि चढ़ायी गयी और ध्वजाएं फहरायी गयीं।

तदनतर चोळ-राजा ने पुत्र और परिजन-सहित परमपावनी कावेरी नदी के तीर्थजल से स्वर्णकुंभ भरकर इंद्र-मूर्ति का मंगलाभिषेक कराया। फिर शिव, षण्मुख, बलदेव और कृष्ण आदि देवताओं के मदिरों में विधिवत् होम किये गये। इस उल्लासमय त्योहार में भाग लेते हुए कोवलन और माधवी भी समुद्र-तट पर आ पहुंचे। सिंधु की लहरें भी आज उन्माद का अर्घ्य लिये खड़ी थीं। प्रेमियो ने दोनों बाहें फैलाकर उसे ग्रहण किया। केलि-क्रीडा मे दोनों अपने एव आस-पास के अस्तित्व को बिलकुल ही भूल गये।

माधवी ने अपनी सखी के हाथ में से याळ्वाद्य लेकर कोवलन की ओर बढ़ाया। कोवलन ने प्रेमिका के मनोरथ को समझकर वाद्य की तन्त्रियों से झंकार उठाते हुए गाना शुरू किया। पहले उसने कावेरी नदी की प्रशंसा गायी। फिर यों ही माधवी को चिढाने के लिए 'वरिप्पाडल्' शैली के गीत गाये। ये गीत प्रत्यक्ष में तो किसी अन्य प्रेमिका (सौत) पर नायक की आसक्ति को व्यक्त करते हैं, किंतु असल मे नायिका को चिढ़ाने के उद्देश्य से किये गये किसी काल्पनिक रमणी के ही झूठे वर्णन होते हैं। कोवलन ने ऐसे कई गीत गाये, जिनमें से इस गीत ने माधवी के मन पर वाछित असर किया .

वळैवळर् तरु तुरैये मणमविरि वरु पोळ्िले,
तळैयविळ् नरु मलरे तनियवळ् तिरियिडमे,
मुळैवळर् इळनकैये मळुमदि पुरै मुहमे
इळैयवळ् इणैमुलैये येनै इडर् चेडवैये।

[शंखों से भरा वह समुद्र-तट, वह रेतीली वाटिका, उन्मुक्त सौरभ फैलाने वाले वे फूल और वह एकात-स्थली, जहा वह सुदरी विचरण कर रही थी, उसकी मल्लिका की पक्ति-सी मुस्कान, पूर्णचंद्र-सा समुज्ज्वल मुख और उस कृशागी का सुस्वस्थ यौवन—मेरे मुग्ध हृदय में कचोट के सतत प्रहर जगा जाते हैं। उसकी स्मृति के बाण मेरे मर्म को बींधकर जीवन को विरह की सजल वाटिका बना जाते हैं।]

इस तरह के आठ-दस गीत गाने के बाद हंसते हुए कोवलन ने याळवाद्य को माधवी के हाथ में दे दिया। वह मानिनी भी पीछे क्यों रहती? वह भी बदले में उसी तरह के गीत गाने लगी। और, माधवी के इस गीत ने तो मानो कोवलन के हृदय को मर्माहत ही कर दिया •

नेन्डनट् कादलर् नेमि नेडुंदिण्डेर् ऊन्डै वळिशिदैय ऊहिन्ड् वोडमे
पून्वण् पोळ्िले पुणर्न्डाड्डु मन्नमे ईन्डण् तुरैये इदु तहादेन्नीरे!

[हे सरिता की बाढ़! तुमने उस तटमार्ग को डुबाकर विनष्ट कर दिया? उस पर तो मेरा प्रेमी मुझसे मिलने आया करता था! क्या तुम्हें यह सह्य नहीं था कि मैं कम-से-कम अपने जीवनाधार के रथमार्ग को देखकर ही इस सताप-विदग्ध मन को किंचित् शांत कर लिया करूं? हे प्रलयवाहिनी बाढ़! हे सुरभिकोष नंदनवन! मुग्ध विचरने वाले हे हंसयुगल! हे छांह-भरे शात-शीतल नदीतीर! तुम सब मेरे प्राणेश्वर के पास जाकर कहना कि निष्ठुर! विरहतप्ता को इस प्रकार अकेली छोडकर चले जाना उचित नहीं है।]

कोवलन माधवी के इस व्यंग्य को सहन न कर सका। उसके 'नेह चीकने चित्त' पर माधवी के प्रति सदेह का प्रभाव प्रत्यक्ष हो उठा। अपमान की अग्नि से उसका चेहरा तमतमा उठा। उसने सोचा कि माधवी वास्तव में अपने दूसरे प्रेमी के विरह से खिन्न होकर ही गा रही है। तो क्या मेरे अलावा उसके प्रेम का पात्र कोई और भी है? क्यों न हो? वह रूपजीवा जो ठहरी—उसे तो बस सपत्ति की ही कामना थी।

अदम्य कोप और क्षोभ में उबलता कोवलन तत्काल उठकर सीधे घर की ओर चल पड़ा। इस अप्रत्याशित घोर तिरस्कार से माधवी सन्न रह गयी। प्रेमप्लावित मीठे उपहास के इस दुष्परिणाम की कल्पना तक उसने नहीं की थी।

पति को सामने देख विरहिणी कण्णकि फूली नहीं समायी, जैसे उसकी खोयी सपत्ति वापस मिल गयी हो। सतीत्व की उस करुण मूर्ति की यह दशा देख कोवलन खेद और लज्जा से जडवत् हो गया। गद्गद स्वर में उसने कहा—"देवि! धनलोलुपा नर्तकी के प्रेमाभिनय को सत्य समझकर मैंने अपनी सारी कुल-सपत्ति का नाश कर दिया है। अब धन-मान-वंचित और दरिद्र होकर मैं किसी को मुंह तक दिखाने योग्य नहीं रह गया हूं...।"

पति के सतप्त मन को सात्वना देती हुई मधुर मुस्कान वाली सती कण्णकि ने कहा—"प्राणाधार! मेरे पास नूपुरों की एक बहुमूल्य जोड़ी है। उसे आप निःसकोच ले जाइये और अपनी प्रेमिका को उपहार में दे आइये।"

कोवलन लज्जित होकर बोला—"देवि! तुम्हारा एक नूपुर मैं लूंगा अवश्य, पर उस नर्तकी के लिए नहीं—अपने नये जीवन के शुभारंभ के लिए। मैं पांडिय देश जाकर उस नूपुर को बेचूंगा और फिर से वाणिज्य शुरू करूंगा। जब हम लोगों के पास काफी धनराशि एकत्र हो जायेगी, तो हम आनंद से अपनी गृहस्थी चलायेंगे।"

उपर्युक्त योजनानुसार दोनों ने पाडिय देश की राजधानी मदुरै की ओर प्रस्थान किया। सामने स्थित श्रीकृष्ण-मंदिर की प्रदक्षिणा करके और अर्हत्, सिद्ध आदि पंच-परमेष्ठियों को और बौद्ध विहारों में प्रणाम करने के बाद पति-पत्नी ने बिलकुल साधारण यात्रियों की भाति पैदल ही अपनी जन्मभूमि से प्रस्थान किया।

नगर-सीमा पार करने के बाद दोनों एक वाटिका में विश्राम करने के लिए ठहरे।

वहा कवुति अडिहळ् नामक एक जैन भिक्षुणी तपस्या कर रही थीं। दोनों ने चरण छूकर उन्हें प्रणाम किया। उनका मदुरै जाना और उसका कारण जानकर कवुतिदेवी के मन में सहानुभूति उमड़ पडी। उन्होंने कहा—"मैं भी तमिलवाणी की प्रख्यात नगरी मदुरै के दर्शन करना चाहती हूं। चलो, तुम्हारी मार्गदर्शिका बनकर मैं भी साथ चलूंगी।"

दूसरे दिन तीनों ही मदुरै नगरी की ओर चल पडे। आर्या कवुतिदेवी ने कोवलन और कण्णकि को जैनमत के पंच बीजाक्षरों का उपदेश दिया, जिनके जपने से मार्ग में कोई बाधा न आने पाये।

मार्ग मे धान और ईखों से भरे हरियाले खेत, सागर-से उमड़ते जलप्रवाह से भरकर बहती कावेरी, निराई और बोआई में तन्मय कोकिल-कंठी ग्रामवधुओं के रसीले गीत, जुताई में जुटे युवक किसानो के मस्ताने तराने—ये ही उन तीनो निरीह यात्रियों के पाथेय थे।

फिर आगे बढ़कर उन्होंने ब्राह्मणों के पवित्र आश्रमों और धूम-कुडली से व्याप्त यज्ञशालाओं को पार किया और उन गांवों मे पहुंचे, जहां की कृषक-प्रजा अपने यहा आये अतिथियों को ही नहीं, बरन अपरिचितों को भी सस्नेह समादर देती है और जो अपने हितैषी राजा की शासनसत्ता की रक्षा करती हुई, अपने बाहुबल की कमाई से ससार-भर की भूख शात किया करती है।

दूसरे दिन जब वे एक सुंदर बगीचे मे विश्राम कर रहे थे, तो वहा कहीं से एक वेश्या और उसका धूर्त विट आये और दोनों कोवलन और कण्णकि से छेड-छाड़ करने लगे। कवुतिदेवी ने उनकी धूर्तता से कुपित होकर दोनों को शृगाल हो जाने का शाप दे दिया। तपस्विनी की मनोवेदना से निकला हुआ शाप था, तत्क्षण फलित हुआ। कोवलन के उदार हृदय को बडा आघात लगा। उसने दयाद्रवित हो आर्या कवुति से उन मूर्खों को क्षमा कर देने की प्रार्थना की। कवुति ने उसकी प्रार्थना स्वीकार करते हुए कहा—"अच्छा, एक साल के बाद ये दोनों पापात्मा इस शाप से मुक्त हो जायेंगे।"

. .

चलते-चलते वे तीनों रात बिताने काल्किोट्टम् नामक बस्ती मे ठहरे। उस समय वहा अवस्थित मरवर जाति की एक युवती शालिनी पर उनकी कुलदेवी का आवेश हुआ और वह सिर हिलाती तथा कूदती हुई चिल्लायी—"तुम लोगों ने देवी की पूजा-बलि नहीं चढायी, इसीलिए तुम लोग अपना वीरत्व और सम्मान खो बैठे हो। अगर अब भी तुम उन्नत जीवन पाना चाहते हो, तो बलि की तुरत व्यवस्था करो।"

यह सुनते ही सारी मरवर जाति ने देवी की आवेशप्राप्ता उस शालिनी के बाल गूंथे, उन पर सूअर का सींग खोंसा, मंगलसूत्र में बघदंत पिरोकर उसे शालिनी

के गले में बांधा और देवी के ही वेश के अनुरूप उसे बघचर्म भी पहनाया। फिर उसके हाथ में धनुष-बाण देकर उसे एक बडे मेढ़े पर चढ़ाया। इस प्रकार उसे सांगोपाग देवी का आकार देकर सारे कबीले ने मुर्गी, मोर तथा अन्य पशुओं की बलि चढ़ायी। साक्षात् होने पर उस देवी के तेज से तेजस्विनी शालिनी कण्णकि और कोवलन पर भी बडी प्रसन्न हुई।

सवेरे तीनों उठकर इस आतिथ्यपूरित गांव से चल दिये और दोपहर होते-होते वेद-पारगत विप्रों की एक बस्ती मे पहुंचे। वहां पर कोवलन एक मंदिर में कण्णकि और कवुंतिदेवी को बैठाकर स्वयं पास के एक तालाब पर पहुंचा। वहां पुहार नगर से नर्तकी माधवी का भेजा हुआ कौशिक नामक ब्राह्मण उससे मिला और उसने माधवी का एक पत्र उसके हाथ में दिया। माधवी ने उस पत्र में अपने पश्चात्ताप और मनोवेदना का करुण परिचय देकर बार-बार क्षमा-प्रार्थना की थी और अनुनय-विनय करते हुए उसे वापस आने के लिए लिखा था।

कोवलन ने उस ब्राह्मण से कहा—"मैं अपने पूर्वकर्मों का दंड भुगत रहा हूं। जाकर आप माधवी को समझाइये कि उसके प्रति अब मेरे मन में कुछ भी घृणा नहीं है।" दूत चुपचाप उलटे पांव लौट गया।

तीनो ने फिर रात को ही अपनी यात्रा शुरु की और बहुत सवेरे मदुर की सीमा पर पहुंच गये। प्रातःकाल के मंगलवाद्यों और भेरियों की ध्वनियो, चतुर्वेद-पाठियों के उच्च वेदघोष, चिंघाड़ते हाथियों और हिनहिनाते तुरगों के गंभीर रवो को सुनकर तीनो अपनी थकान भूल गये।

वहा माडलन नामक महान कर्मठ विप्र, जो पहले ही कोवलन के परिचित थे, उन तीनों से मिले। कोवलन ने उनका सत्कार किया और अपनी दुःख-भरी कहानी के साथ-साथ पहली रात के तीसरे पहर में देखे हुए भयानक दुःस्वप्नों को भी उक्त ब्राह्मण से कह सुनाया। माडलन ने उसे सांत्वना दी और नगर के अंदर ठहरने को कहा। तीनो नगर के अंदर ग्वालों की एक बस्ती में पहुंचे। वहां मादिरी नामक एक वृद्ध साध्वी ग्वालिन अपने कुलदेवता की पूजा करके घर आ रही थी। उसने अपनी बस्ती में आने वाले उन तीनों का आदर से स्वागत किया। कवुंतिदेवी ने ग्वालिन मादिरी से कण्णकि के कुलगौरव, पातिव्रत्य और सद्गुणों की भरपूर प्रशंसा करते हुए कहा :

कप्पुंक्कटं पूंड इत्तेय्वमल्लदु
पोर्पुट्टैत्तैवम् याङ् कडिल्माल्
वानं पोय्यादु वळं पिळैप्परियादु
नीणिल वेन्दर् कोट्टं चिडैयादु
पत्तिनिप्पेण्डिर् इरुदं नाड्डु...।

[पातिव्रत्य का पवित्र आभूषण पहने हुए यह कण्णकि ही सच्ची देवी है। इतनी महान और पवित्र अन्य किसी देवी को मैं नहीं जानती। जिस देश में ऐसी पतिव्रता नारियां रहती हैं, उस देश में कभी दुर्भिक्ष नहीं पड़ता, वहां की समृद्धि कभी क्षीण नहीं होती और उस देश में सुशासन सदैव अचल बना रहता है।]

ग्वालिन मादिरी ने सब सुविधाओं के साथ कोवलन और कण्णकि के रहने का प्रबंध कर दिया। दूसरे दिन कण्णकि ने एक नूपुर लेकर कोवलन उसे बेचने के लिए शहर गया। मार्ग में एक बिगड़ैल बैल अपने पैने सींगों को तानकर कोवलन की ओर उग्र वेग से झपटा। सौभाग्य से कोवलन बाल-बाल बच गया, किंतु उस वक्त उसने समझा कि यह भयानक अपशकुन है।

राजवीथि पर कोवलन के सामने ही राजदरबार का सुनार अपने सौ कर्मचारियों के साथ आ रहा था। कोवलन ने उस सुनार के पास अपना नूपुर देकर बेच देने को कहा। माणिक्य-भरे और हीरों से जटित उस कलापूर्ण स्वर्ण-नूपुर को सुनार ने ध्यान से देखा और कहा—"यह नूपुर केवल महारानी खरीद सकती हैं। आप यहीं थोड़ी देर रहिये। मैं अभी इसे महाराज को दिखाकर उनकी स्वीकृति के साथ लौटता हूं।"

जाते समय उसने अपने मन में सोचा—यह नूपुर तो मेरे चुराये हुए महारानी के नूपुर जैसा ही है। राजा के सामने इस आदमी को चोर बनाकर मैं इसे मृत्युदंड दिलवा दूंगा और रानी का नूपुर मेरी निजी संपत्ति बन जायेगा।

इस कपटपूर्ण इच्छा के साथ वह वंचक सुनार राजमहल में पहुंचा। उस समय पांडिय-नरेश नेडुंचेळियन् अपनी रूठी महारानी को मनाने के लिए कामांध होकर अंतःपुर की ओर जा रहा था। सुनार ने उसके सामने जाकर साष्टांग प्रणाम किया और चोर को पकड़ लेने का झूठा हाल कह दिया। फिर क्या था! नारी के पाश में बंधे कामांध नरेश ने राजधर्म और नीति को भूलकर नगरपालकों को आज्ञा दी—"महारानी का नूपुर चुराने वाले उस दुस्साहसी चोर को तत्क्षण मार डाला जाये।"

नगरपालकों ने कोवलन के हाथ में हीरक-जटित नूपुर देखा, किंतु कोवलन के निष्कलंक और तेजस्वी मुख को देखकर उन्होंने कहा—"ये तो कोई भद्र और कुलीन पुरुष दीख रहे हैं। ये चोर नहीं हो सकते। इन्हें मारना अनैतिक होगा।" परन्तु कुचक्री स्वर्णकार ने चोरों की चालबाजियों के बारे में लंबी-चौड़ी बातें गढ़कर बतायीं। फलतः नगरपालकों में से एक अपढ़-असभ्य युवक ने अपनी तलवार से कोवलन की देह पर जोर का वार किया और उसी क्षण कोवलन बहती रुधिरधारा के बीच निष्प्राण होकर गिर पड़ा।

दूसरे दिन सवेरे ग्वालों की उस बस्ती में तरह-तरह के घोर अपशकुन दिखाई पड़े। भयंकर उत्पात के इन अमंगलकारी चिह्नों से भयभीत सब ग्वालिनों ने एकत्र

होकर अपने कुलदेवता गोपाल को प्रसन्न करने के लिए धूमधाम से 'कुरवैक्कूत्तु' (सामूहिक नृत्योत्सव) मनाया।

इसी बीच ग्वालिन मादिरी को कोवलन के मारे जाने का समाचार नदी-घाट पर नहाने आयी स्त्रियों के द्वारा मिला। सुनते ही वह पागल-सी दौड़ती हुई अपनी बस्ती मे आयी। कोवलन की हत्या की बात सारी बस्ती में फैल गयी। कण्णकि ने जब सुना, तो वह एक धाड़ मारकर धरती पर गिर पडी। किंतु क्षण-भर बाद ही वह वीरांगना उठ खड़ी हुई। उसके नेत्रों से अंगारे बरस रहे थे। वह सूर्यदेव को देख आत्मा के परिपूर्ण आवेश में चिल्लायी—"हे पावन तपनदेव! तुम सर्वसाक्षी हो। तुमसे पूछती हूं, उत्तर दो कि क्या मेरे पतिदेव चोर थे?"

पतिव्रता की आज्ञा पर सूर्यदेव ने अशरीरिणी वाणी में कहा—"देवि! तुम्हारा पति चोर नहीं था। चोरी का झूठा आरोप लगाकर उसे मार डालने के कारण यह मदुरै नगरी तुम्हारी क्रोधाग्नि से जलकर शीघ्र ही भस्म हो जायेगी।"

इस सूर्यवाणी को बस्ती के निवासियों ने जब सुना, तो चारों ओर से जय-जय के नारे लगने लगे। कण्णकि ने अपने दूसरे नूपुर को हाथ में लेकर धधकते हृदय, कांपती देह और जलती आंखों के साथ मदुरै नगर में प्रवेश किया और प्रतिज्ञा की—"अगर मैं सच्ची सती हूं, तो अपने पति को सजीव देखूंगी।"

दुर्घटना-स्थल पर जाकर रक्तधारा के बीच वीभत्स रूप में पड़े अपने पति के शव को कण्णकि ने देखा। उस मृत देह से लिपटकर वह जोर से चिल्लाती हुई रो पड़ी, जिसे सुन निद्रा में से जाग उठा-सा कोवलन उठ खड़ा हुआ और कण्णकि के आंसू पोंछते हुए बोला—"प्रिये! तुम्हारा पूर्णचंद्र-सा मुखड़ा अब कितना मलिन हो गया है!" कण्णकि कोवलन के चरणों से लिपट गयी। लेकिन उसी क्षण कोवलन अपने विनश्वर पार्थिव शरीर को छोड़कर ज्योतिर्मय रूप में स्वर्ग की ओर चला गया। कण्णकि कुछ देर तक तो आश्चर्यचकित-सी देखती रही, फिर राजभवन की ओर चल पड़ी।

उस समय महारानी पिछली रात को देखे हुए दुःस्वप्न महाराज को सुना रही थी। अकस्मात् अपने सामने शोक और क्रोध की इस सजीव मूर्ति को देख पांडिय-नरेश ने पूछा—"तुम कौन हो, और क्या चाहती हो?" कण्णकि ने आंसू पोंछकर सारा हाल कहा। पांडिय-नरेश अपनी न्यायपरायणता पर गर्व करता हुआ बोला—"तुम्हारा पति चोर था, उसे उचित दंड दिया गया।"

"मेरे पतिदेव चोर नहीं थे। इसे सिद्ध करने के लिए ही मैं यहां आयी हूं। मेरे नूपुर के भीतर माणिक्य रखे हुए हैं, वही नूपुर उनके पास था।"

"नहीं, महारानी के नूपुर में मोती भरे हुए हैं। वही नूपुर तुम्हारे पति ने चुराया था।" और, राजा ने तत्क्षण ही कोवलन से बरामद किया गया नूपुर

कण्णकि के सामने रख दिया। कण्णकि ने कोपावेश में उस नूपुर को जमीन पर पटक दिया। आघात से नूपुर के टुकड़े-टुकड़े हो गये और उसमें से चमकीले माणिक्य उछलकर पांडिय-नरेश के मुंह पर जोर से लगे। सत्य का यह प्रत्यक्ष रूप देखकर राजा का सिर चकराया, उसके हाथ से न्यायदंड फिसल पड़ा और सिर पर शोभित धवल छत्र भी नीचे गिर गया।

"हाय! एक पापी सुनार की बात पर विश्वास करके अपने नीतिधर्म को भूलने वाला मैं राजगद्दी के योग्य नहीं हूं। कोवलन चोर नहीं थे, मैं ही उनका प्राणलेवा चोर हूं। अब मैं जीने योग्य नहीं रहा।" आत्मप्रताड़ना में इस प्रकार विलाप करता हुआ पांडिय-नरेश मूर्छित होकर गद्दी से गिर पड़ा और वहीं उसके प्राण-पखेरू उड गये। महारानी ने कण्णकि के चरणों पर गिरकर पति के अपराध की क्षमा मांगी और शास्त्रसम्मत विधि से पति के शव को साथ लेकर सती हो गयी।

किंतु कण्णकि का क्रोधानल अब भी शांत नहीं हुआ। "इस नरेश के साथ मैं इस नगरी का भी नाश कर दूंगी," इस वाक्य के साथ उसने अपने वाम स्तन को हाथ से उखाडकर क्रोधावेश में मदुरै नगरी की ओर फेंक दिया। तुरंत असंख्य लपटों के साथ धधकती हुई आग उस नगरी में फैली और अग्नि-देवता ने कण्णकि के सामने एक ब्राह्मण के रूप में आकर पूछा—"देवि! किनको जलाऊं और किनको बचाऊं?" कण्णकि ने आज्ञा दी—"वेदज्ञ ब्राह्मण, धर्मात्मा, गौएं, पतिव्रताएं, वृद्ध और शिशु इन्हें छोड़कर बाकी सब भ्रष्टों और पापियों को अपना भक्ष्य बना लीजिये।"

मदुरै नगरी की चारों दिग्देवियां अपने स्थान छोडकर चली गयीं। सुंदर, समृद्ध वीथियां वीरान हो गयीं, सारा नगर भस्मसात् हो गया। तब मदुरै की अधिष्ठात्री देवी कण्णकि के सामने आकर बोली—"देवि! इस पांडिय राज्य का कोई भी राजा कुशासक नहीं रहा। नेडुंचेळियन भी सुशासक ही था, जो अब मरा है। फिर भी इस अन्याय का कारण बताती हूं। पूर्वजन्म में कपिलपुर में भरत नामक एक नगरपालक था। उसने एक निरपराध वणिक् को शत्रु का गुप्तचर समझकर राजाज्ञा से मार डाला। उस वणिक् की सती पत्नी नीली शोक से तड़पती हुई चौदह दिनों तक भटकती रही। वह नीली मरते समय यह शाप दे गयी कि मेरे निरपराध पति को मारने वाले को अगले जन्म में इसी तरह का दंड मिलना चाहिये। वही नगरपालक माधव इस जन्म में तुम्हारे पति कोवलन के रूप में जनमा था। तुम भी चौदह दिन के बाद अपने पति के साथ स्वर्ग चली जाओगी।"

देवी की भविष्यवाणी सच हुई। कण्णकि भी उस पति-शोकातुरा नीली की भांति चौदह दिन बाद पांडिय देश को पैदल ही पार करके चेर देश के एक पहाड़ पर पहुंची। वहा देवताओं की पुष्पवर्षा के बीच आकाश से एक रमणीय विमान

उतरा, जिसमें देवोपम कोवलन मुस्कराता हुआ विराज रहा था। उसने स्वयं अपने हाथों से कण्णकि को विमान पर चढ़ाया और अपने साथ उसे स्वर्ग ले गया।

*　　　*　　　*

चेर देश के पहाड़ी कुरवर लोगों ने इस पुण्य-पुनीत दृश्य को देखा, तो उन्होंने सती कण्णकि को अपनी कुलदेवी स्वीकार कर लिया। तत्पश्चात् उन्होंने अपने राजा चेरन्चेंगुट्टुवन के पास जाकर आंखों देखी सब बातें कह सुनायीं। राजा के साथ मदुरै के प्रसिद्ध कवि चीत्तलैचात्तनार् भी थे। उन्होंने भी कोवलन-कण्णकि का सारा वृत्तात और मदुरै के नाश का हाल राजा को कह सुनाया। राजा ने रानी की सलाह से सती कण्णकि का एक भव्य मंदिर खड़ा करने का सकल्प किया।

दूसरे दिन राजसभा में प्रस्ताव रखा गया कि कण्णकि देवी की मूर्ति बनाने के लिए किस पहाड से शिला लायी जाये। विल्लवन्कोदै नामक महामंत्री ने उत्तर दिया–"उत्तम तो यही है कि उत्तर के राजाओं पर आक्रमण करके हिमालय की शिलाएं लायी जायें और उनसे सती कण्णकि की मूर्ति बनवायी जाये।"

राजा चेरन्चेंगुट्टुवन ने भी इसका अनुमोदन किया और कहा–"उत्तर भारत के आर्य नरेशों में एक है बालकुमार। उसके बेटे कनक और विजय ने एक भरी सभा में तमिल राजाओं की निंदा की है। उत्तर के तीर्थों से लौटे हुए साधुओं द्वारा मुझे यह समाचार मिला है। उन्हें इस धृष्टता का दंड अवश्य देना है। अतः मैं उन्हें परास्त करूंगा और कनक-विजय इन दोनों राजपुत्रों के सिरों पर ही हिमालय की पवित्र शिलाएं लदवाकर यहां लाऊंगा।" गगनभेदी जयघोष के साथ सभी सभासदों ने महाराज की इस शौर्यपूर्ण विज्ञप्ति का अनुमोदन किया।

विशाल सख्या में सेना इकट्ठी हुई। गांव-गांव में चेर-राजा की उत्तर पर चढ़ाई का ढिंढोरा पिटवाया गया। एक शुभ दिन में चेर-नरेश चेरन्चेंगुट्टुवन ने युद्धभेरियों के तुमुल घोष तथा वीरों के जयनाद के साथ, उत्तर की रणयात्रा शुरू कर दी। मार्ग में कई सामंतों और राजाओं ने बहुमूल्य भेंट-उपहारों के साथ चेर-राजा का स्वागत किया। कई दिनों की यात्रा के बाद चेर-राजा ने शत्रु के राज्य में डेरा डाला और उसके पास युद्ध का सदेश भेजा। कनक और विजय के साथ कई आर्य राजा तमिल-नरेश से युद्ध करने के लिए सेना सजाकर चल पड़े। दोनों दलों में घमासान युद्ध छिड गया। तमिल देश की मरवर (जाति-विशेष) सेना ने अद्‌भुत वीरता दिखायी। रणांगण शवों से पट गया। कवि के शब्दों में :

"तोळुं तलैयुं तुणिन्दु वेराहिय, शिलैत्तोण् मरवरुडुर् पोरैयडुक्क, तेरिप्पिण-मिडरिय कुरैयुडक्कवंदम्, परैक्कट्, पेमक्कळ् पाणिक्काड......"

[शत्रुओं के सिर धराशायी हुए, मरवर सैनिकों ने जयभेरियां बजायीं और मृत वीरों के शवों को इकट्ठा किया। शवभक्षी पिशाच तांडव-नृत्य के ताल बजाते थे।]

सारे शत्रुराज साधु, श्रमण और चारणों के वेश बनाकर भाग खड़े हुए। अंत में विजयी राजा चेंगुट्टुवन ने अपनी विजय-ध्वजा हिमगिरि की चोटी पर फहरायी और मंत्री को आज्ञा दी–"सती कण्णकि की मूर्ति बनाने के लिए अब हिमालय से उत्तम शिला लाओ।"

आदेशानुसार शिला खोदकर लायी गयी और संकल्प के अनुसार पराजित आर्य नरेशों–कनक और विजय–के सिरों पर उसे लदवाकर तमिल देश ले चलने की आज्ञा दी गयी।

वापस लौटते समय गंगा नदी के दक्षिण-तट पर आर्य नरेशों द्वारा निर्मित सुसज्ज छावनियों में चेर-सम्राट् अपनी सेना के साथ ठहरा। वह विराम-स्थल बड़ा मनोहर था :

"मन्पेरं कोयिलुं मणिमंडपंगळुम्
पोन्पुनैयरंगमुं पुनैपूं पंदरुम्
उरिमैप्पळ्ळियुं विरिपूंचोलैयुम्
तिरुमलर् पोरहैयुं वरिकाणरंगमुम्
पेरिदैमन्नक्कैप्पंवै पिरवुम्
आरिय मन्नर् अळ्कुरवमैत्त..."

[बड़े-बड़े मंदिर, सुंदर मणिमंडप, सोने से सज्जित रंगशालाएं, विशाल पटाल, फूल-भरी वाटिकाएं और शीतल तडाग आदि सब साधन और सुविधाएं आर्य नरेशों ने महाप्रतापी तमिल-सम्राट् के लिए वहां एकत्र कर दी थीं।]

चेरन्चेंगुट्टुवन ने अपने विजयी सैनिकों को स्वर्ण-पदक देकर सम्मानित किया। इसी समय कर्मठ विप्रवर माडलन, जो कोवलन के मित्र थे, चेर-सम्राट् के पास आये और कहने लगे–"राजाधिराज! मदुरै के जल जाने के बाद मैं वहां गया था। वहां की ग्वालिन मादिरी, जिसने कोवलन-कण्णकि को आश्रय दिया था, असीम शोक से प्राण त्याग चुकी है। जैन भिक्षुणी कवुंति भी कोवलन-कण्णकि का दुःसमाचार सुनकर इस नश्वर जीवन से मुक्त हो गयी है। तत्पश्चात्, मैं चोळ-राजधानी पुहार नगरी गया था। वहां कोवलन और कण्णकि की मृत्यु का समाचार सुनते ही उन दोनों की माताएं शोक से तड़प-तड़पकर मर गयीं और दोनों के पिता सारी संपत्ति गरीबों को बांटकर प्रव्रज्या लेकर कहीं चले गये हैं। नर्तकी माधवी भी यह शोकवार्ता सुनकर व्यथित हुए बिना न रह सकी और सभी कुछ त्यागकर भिक्षुणी बन गयी है।"

इतनी वार्ता सुनकर चेर-सम्राट् ने माडलन से पूछा–"पांडिय राज्य की अब क्या स्थिति है?"

माडलन ने कहा–"पांडिय-नरेश नेडुंचेळियन के मर जाने के बाद, युवराज वेट्रिवेल्चेळियन पांडिय-राजा बना। उसने एक हजार सुनारों को, जो कण्णकि मदुरै

नगरी से बचकर निकल भागे थे, सती कण्णकि देवी की बलि चढ़ाया है और इस प्रकार उस देवी को प्रसन्न करके ही वह सिंहासन पर पैर रख सका है।"

राज्य में वापस लौटकर चेर-सम्राट् चेरन्चेंगुट्टुवन ने अपनी राजधानी वंचिमा नगरी में सती कण्णकि देवी का एक बडा भारी मंदिर बनवाया, जिसमें पावन हिमगिरि की शिला से निर्मित सती कण्णकि की मूर्ति को प्रतिष्ठित किया गया। तत्पश्चात् विप्रवर माडलन की प्रार्थना से राजा ने कण्णकि देवी का महान उत्सव मनाने और यज्ञ करने की भी व्यवस्था करायी।

इस अवसर पर चेर-राजा ने उत्तर की रणयात्रा मे बंदी बनाकर लाये गये पराजित आर्य राजाओं को मुक्त कर दिया और उन्हे अपना माननीय अतिथि बना लिया।

यज्ञशाला में चेर-सम्राट् के प्रवेश करने के बाद, जब उसके कनिष्ठ भाई जैन साधु इळंगोवडिहळ् (इस महाकाव्य के रचयिता) भी गये, तो यज्ञशाला में देवंति नामक स्त्री पर कण्णकि देवी ने आविर्भूत होकर इळंगोवडिहळ् की प्रशंसा में कहा :

"साधुवर! जब आप अपने भाई और पिता के साथ दरबार में बैठे थे, तब एक ज्योतिषी ने आपको देखकर बताया था कि आपके भाल पर राजचिह्न चमकता है। तब आप बिगड़कर बोले थे कि अपने बडे भाई के रहते मैं क्यों राजगद्दी पर बैठूं? और उसी दिन आप जैन साधु बन गये थे। किंतु उस महान त्याग के फल-स्वरूप अब राजपद से भी कहीं महान पूज्यपद पर आप विराज रहे हैं। धन्य है, आपका त्यागमय पवित्र जीवन...।"

तब वहां उपस्थित आर्य नरेश कनक और विजय तथा कुडकु, कोंकण, मालव आदि के राजा लोग एवं लंकाधीश कयबाहु भी सती देवी को प्रणाम करके बोले—"देवि! हम अपने देश मे भी आपके पूजार्थ मंदिरों का निर्माण करेंगे। आप सदा हमारी रक्षा करती रहें—यही वरदान हम आपसे मागते हैं।"

सती देवी प्रसन्न हो गयी और उसी समय आकाशवाणी हुई—"मैं आप लोगों को अभीष्ट वर देती हूं।" [र. शौरिराजन् द्वारा प्रस्तुत कथासार]

❀ ❀ ❀

उस दिन मैंने एक लकड़हारे को बोझ से, एक धनिक को अपनी थैलियों से, एक सुंदरी को अपनी सुंदरता से और एक सम्राट् को अपनी ही तलवार से समाप्त होते देखा! उनका क्रंदन सुन जब मेरा मन डूब रहा था, तब मैंने एक फकीर को देखा, जिसकी एक मुस्कान सूरज उगाती, दूसरी चाद जगाती और तीसरी फूल खिलाती! तब मेरी आत्मा बोली—"देख, अपरिग्रह का बंदा खुदा भी है।"

—फरीदुद्दीन अत्तार



अजंता की पृष्ठभूमि पर श्रीगोपाल नेवटिया रचित सुकुमार कथा

# प्रसाधिका

सह्याद्रि गिरिमाला की प्रशाखा इन्ध्याद्रि का वह बीहड़ प्रान्तर उन दिनों दिन में जितना जाग्रत रहता था, रात्रि में उतना ही सुप्त। बरसात की ऐसी ही एक रात को कुशलपाणि ताड़पत्र के बड़े छाते के नीचे पानी की तीव्र बौछारों से अपने ऊर्ध्वभाग का बचाव करता और बहती जलधाराओं के बीच सम्हलकर पाँव रखता अपनी पर्णशाला की ओर बढ़ा चला आ रहा था। कुटिया के द्वार के सम्मुख एक छोटा-सा आच्छादित चबूतरा था। नित्य के अभ्यास के अनुसार वहाँ पहुँचकर उसने अपना छाता चबूतरे पर रखा; परंतु कठोर कुट्टिम-भूमि के स्थान पर उसके चरणों को स्पर्श हुआ एक सुकोमल तन का।

कुशलपाणि चौंका। तभी आकाश में बिजली चमकी और उसके क्षणिक प्रकाश में उसने देखा—उसकी पर्णशाला के द्वार के सम्मुख एक कोने में एक नारी दुबककर बैठी हुई है। कुशलपाणि दो कदम पीछे हट गया। वह नारी उठ खड़ी हुई। दूसरी बार बिजली चमकी। वर्षाजल में आपादमस्तक नहायी वह नारी सौंदर्य, दैन्य और करुणता की मूर्ति-सी प्रतीत हुई।

नतमस्तक, निमीलित-नयन उस नारी ने कहा—"मार्ग भूली मैं यहाँ। ठहरने की ओट पाकर रुक गयी भन्ते!" बरसती रात में वह आगे कदम बढ़ाना चाहती थी, पर कुशलपाणि ने कहा—"देवि, पर्णशाला में जाओ, अरगनी पर की उत्तरासंग को पहनो और यह लो भोजन-पात्र, क्षुधा-निवृत्ति करो। यहीं पर शयन करो,

प्रातःकाल जहां चाहो जाना।"

मंत्रमुग्धा-सी वह नारी भोजन-पात्र लेकर भीतर चली गयी। एक भी तो प्रश्न नहीं कर सकी वह। कुशलपाणि वहीं कुटिया के बहिर्भाग में अपना निषीदन बिछाकर बैठ गया। पानी बरसता रहा, बिजली चमकती रही, उसका मन नाना दुविधाओं में भ्रमण करता रहा। फिर मातृतुल्या निद्रा ने कब आकर उसे अपनी गोद में समेट लिया, उसे भान नहीं हुआ।

जब उषा के प्रकाश ने उसे गुदगुदाया, वह चौंककर उठ बैठा। तत्क्षण उसे स्मरण हो आया, रात को एक अनजान युवती यहां आयी थी और अभी तक इसी कुटिया में है। कौन है यह एकाकी, असहाय युवती, रूपवती...?

इतने में कुटिया का द्वार खुला और सम्मुख उपस्थित थी वही अनिंद्य सुंदरी। भीगे बाल अभी पूरे सूखे नहीं थे, उन्हीं का जूड़ा बंधा था। देहवल्लरी को उसी के एक उत्तरासग से आवेष्टित किये वह रमणी कृतज्ञताज्ञापन, क्षमायाचना और आज्ञाकारिता की भाव-त्रिवेणी से आप्लुत सम्मुख उपस्थित थी।

केवल मूक धन्यवाद प्रदान करके वह आगे बढ़कर चली जाना चाहती थी; किंतु कुशलपाणि ने ही कहा—"देवि, रुको।" एक अनिर्वचनीय प्रेरणा से सचालित होकर वह तत्काल अपनी कुटिया में गया। क्षण-भर बाद ही वह बाहर आया, तो उसके हाथ में थे—एक बडा श्वेतपत्र, तूलिका और मसिपात्र। बाहर आकर उसने निवेदन एवं आदेश से मिश्रित स्वर में कहा—"वहीं उसी प्रकार खड़ी रहो देवि! अपना मुह कुछ मेरी ओर कर लो। अब मुड़कर वामस्कंध को थोडा पीछे कर लो।"

उसके एक-एक निर्देश का पालन अनायास होता गया। प्रसन्न होकर वह बोला—"हा देवि, ठीक इसी तरह अपने नयनों से सामने लटकती डाल को देखती रहो। तुम्हारा अधिक समय नहीं लूंगा।"

श्वेतपत्र वहीं काष्ठपट्ट पर फैल चुका था, तूलिका मसिपात्र मे डूब चुकी थी। कुछ पलों में ही वह नारीतन बाह्य रेखाओं के रूप में उस श्वेतपत्र पर अवतरित होने लगा। आदेशानुसार सामने की टहनी की ओर ही देखती हुई वह युवती बीच-बीच में उन रेखाओं को और कलाकार के वदन पर प्रस्फुटित होती प्रसन्नता को भी निहार लेती थी।

चित्रांकन समाप्त हुआ। कुशलपाणि एक दृष्टि उस सजीव मूर्ति पर डालता, दूसरी उस रेखांकिता नारी पर। रमणी ने मन-ही-मन ईश्वर का आभार माना कि उस उपकारी को वह कुछ समर्पित कर सकी। गमनोद्यत होकर भी वह रुकी; पिछली रात्रि को प्राप्त उत्तरासंग उसने एक ओर रख दिया। अनावृत वक्षस्थल पर वे उरोज-द्वय इन्द्राद्रि गिरि-द्वय की शोभा को लज्जित करते-से प्रतीत हुए। कलाकार

निर्निमेष उन्हें देखता रहा। रमणी घुटने टेककर अपने आश्रयदाता के चरणों में नतमस्तक हुई।

किसी अंतःप्रेरणा से कुशलपाणि की तर्जनी सुंदरी के चिबुक पर पहुंची और उसके सहारे सुंदरी का प्रशस्त मुख-मंडल ऊपर उठा। कलाकार के मुंह से इतना ही निकला—"सुंदर!......अतिसुंदर!" रमणी तत्काल खड़ी हो गयी। लज्जा, विनय समर्पण, असहायता से भरी वह न तो पग बढ़ा पा रही थी, न रुककर खड़ी रह पा रही थी। नारी की यह निरीहता कुशलपाणि से छिपी नहीं रही। उसने पूछा—"कहां जाओगी भद्रे?"

निरुत्तर उसने अपने विशाल नेत्र सम्मुख के पथ की ओर पसार दिये, मानो कह रही हो—गंतव्य अदृष्ट है, किंतु पथ सम्मुख है। कुशलपाणि के अंतर्मन ने उसे प्रेरित किया। खड़े होकर उसने उस अपरिचिता, असहाया अबला का हाथ पकड़ लिया। "मेरा अनुगमन करो भद्रे!...तुम्हारा नाम?"

"वभूति।"

"वभूति!...नहीं-नहीं, तुम तो रजत-रज हो, कनक-कण हो।" उसके श्यामल सुंदर तन पर बिखरी उदयकाल की सूर्यप्रभा को देखता हुआ कुशलपाणि कह उठा। जलधारा में अनायास बहती नाव की भांति वभूति उसकी अनुगामिनी हो गयी।

उस नारी के परिचय के लिए वाणी की आवश्यकता नहीं थी। सारी परिस्थिति स्पष्ट रूप से बता रही थी कि वह एकाकी है, निर्धन है, आश्रय की खोज में है। गुहा-मंदिरों के निर्माण के लिए पर्वत के कठोर हृदय को भेदने में तत्पर बलशाली पुरुष-वर्ग की सहायिकाएं, पर्वत के हृदय को अलंकृत करने में निमग्न कुशल कलाविदों की सहयोगिनियां वहां अनेक थीं। वभूति भी उनमें से एक बनने के निमित्त ही वहां आयी है। कई सहस्र नर-नारियों का जीवन-निर्वाह हो रहा है उस स्वर्गोपम निर्माण-कार्य के द्वारा।

कुशलपाणि सकरी पहाड़ी पगडंडी पर पग बढ़ाता आगे चला जा रहा था और सोच रहा था—क्या इस अनिंद्य सुंदरी को भी भारवाहिका बनना पड़ेगा? या नदी-तट से रंगीन कंकड़ चुनने-पीसने का काम करना होगा? नहीं। इस नारीतन का वह दूसरा ही उपयोग करेगा। उसके शरीर में वह देखेगा देवांगना को, राजलक्ष्मी को, गिवाली को, नृत्यांगना को और परम रूपवती मारसुता को।

ईसा की सातवीं सदी का पूर्वार्ध-काल था वह। पिछले तीन-चार सौ वर्षों ने इन्ध्याद्रि गिरि के उस कठोर अंतर्भाग को भेदकर दशाधिक गुफाएं बनायी जा चुकी थीं, जिनमें कई चैत्य थे तो कई विहार। बौद्ध धर्म एवं ज्ञान-ध्यान का अद्वितीय केंद्र था वह गिरिभाग। अनेक चैत्य एवं विहार अलंकृत तथा चित्रित किये जा रहे थे। नयी गुफाएं खोदी जा रही थीं और उनका शृंगार हो रहा था। धर्मधुरीण तथागत

स्थविरों और भिक्खु-जनों का वहां समारोह रहता, तो उसी प्रकार निर्माण-कुशल स्थपतियों एवं आकल्पन-चित्रण-प्रवीण कलाविदों का भी। बहिरंग और अंतरंग सौंदर्य की साधना-उपासना का वह अनुपम केंद्र था।

अनुगामिनी बभूति यह सोचने-समझने का यत्किंचित् भी प्रयास नहीं कर रही थी कि उसका सन्निकट भविष्य क्या है। यही अनुभूति उसके लिए पर्याप्त थी कि वह एक देवतुल्य पुरुष की अनुगामिनी है, उसकी डोर एक सत्पुरुष के हाथ में है।

कुछ ऊपर चढ़कर एक संकीर्ण किंतु सुनिर्मित मार्ग पर पहुंचकर वे दोनों मुख्य विहार के द्वार पर पहुंचे। वहां मनोहारी स्तंभों के बीच और तोरण के नीचे एक शिला-वेदिका पर महासंघस्थविर विराजमान थे। महासंघस्थविर के प्रश्नसूचक दृष्टिपात करने पर कुशलपाणि ने निवेदन किया—"भगवन्, यह देवी आजीविका की आज्ञा से यहां आयी है। यदि आज्ञा हो, तो मैं इसे अपनी प्रसाधिका नियुक्त कर लूं—श्रमिक के रूप में नहीं, किंतु मेरे चित्रों के लिए चित्रादर्श के रूप में।"

महासंघस्थविर ने बभूति के शरीर पर आपादमस्तक दृष्टि डाली, फिर नयन मूंदकर उन्होंने कहा—"कुशलपाणि, तुम्हें आज्ञा है। हमारा तुममें पूर्ण विश्वास है।"

* * *

*प्रथम दृष्टिपात में ही कुशलपाणि ने बभूति की काया की विलक्षणता को पहचान* लिया था। यथोचित साधना और प्रसाधन द्वारा इस तन से जो अद्वितीय रूप-भाव-सौंदर्य प्रकट हो सकता था, उसकी कल्पना उसका कलाविज्ञ अंतर कर चुका था।

कुछ ही दिनों में नृत्य-साधना एवं पौष्टिक आहार के प्रभाव से बभूति का शरीर देदीप्यमान हो उठा। कपोल, उरोज, नितंब एवं ऊरुभाग मांसल एवं पुष्ट हो गये। अंग-सौष्ठव, अंग-विक्षेप, अंगुलि-भंगिमा, भाव-प्रदर्शन में वह प्रवीण हो गयी। गत कई शताब्दियों के कुशलकर्मा कलाकारों द्वारा अंकित चित्रों को दिखाकर कुशलपाणि बभूति को शिक्षित करता। विविध नारी-आकृतियां दिखाकर उसे समझाता—इसमें राजतेज है, इसमें सेविका-भाव है; इसमें त्याग है, इसमें अनुराग है; यह मुद्रा आत्मसमर्पण की है, यह मुद्रा विजयोल्लास की है। बभूति जिस तत्परता और शीघ्रता से उसका आशय ग्रहण कर लेती थी, उससे वह विस्मित और सुप्रीत था।

विहार की भित्ति पर 'महाजनक जातक' का चित्रण-कार्य हो रहा था। राजमाता शिवाली अपने पुत्र राजा महाजनक के संसार-त्याग के निश्चय से अत्यधिक व्यथित थीं। महाजनक को संसार की ओर आकर्षित करने के लिए राजमाता सात सौ परम रूपलावण्यवती युवती कुमारियों को श्रेष्ठ रूप से शृंगारित करके उन्हें अपने समस्त सम्मोहन-कौशल का प्रयोग करने का आदेश देती हैं। महाजनक पधारते हैं, शिवाली उन्हें मनाने का प्रयत्न करती हैं। सुंदरी-समूह के बीच नर्तकी अपना नृत्य प्रस्तुत करती है।

कुशलपाणि नर्तकी के रूप में बभूति को चित्रित करना चाहता था। प्रसाधनकक्ष से नर्तकी की वेशभूषा में जब बभूति उसके सम्मुख आयी, वह अवाक् रह गया।

आजानु अधोवस्त्र तथा श्वेत बूंदों वाला गहरे रंग का कंचुक पहने, कंधों पर हंसदुकूल की गात्रिका डाले, प्रसाधित केशपाश को एक फीते से बांधे और अलंकृत मुकुट को शिरोधार्य किये वह नर्तकी जब चित्रादर्श के रूप में उपस्थित हुई, तो कुशलपाणि को प्रतीत हुआ कि प्रथम विजय उसके समक्ष उपस्थित है। अब विहार-भित्ति पर उसका अंकन करके कला-सृजन का परम सुख प्राप्त करना था।

नृत्यपरायणा बभूति ने अपनी दोनों भुजाओं को उसके आदेश से नृत्यभंगिमा में विमुक्त और पादद्वय को नर्तनोद्यत किया। उसके नेत्रों से, उसकी मुखाकृति से, उसके अंग-विक्षेप से, उसकी अंगुलि-भंगिमा से पुरुष-हृदय पर विजय पाने का संकल्प संपूर्ण रूप से प्रकट होने लगा।

नर्तकी के चित्रण के पश्चात् तो बभूति और कुशलपाणि मानो नर-नारीश्वर हो गये। नर था कुशलपाणि का कला-कौशल, नारी थी बभूति की रूपकांति। दोनों परस्पर एक दूसरे के ध्यान में विलीन रहते। बभूति के अंग-प्रत्यंग के वैशिष्ट्य से कुशलपाणि परिचित होता जा रहा था। पद्मपाणि बोधिसत्त्व का चित्रण करते समय उसके स्मृति-पटल पर बभूति के नयन आ जाते, आम्रफल के अंकन में बभूति के कपोल, हंस-युगल की ग्रीवा के चित्रण में उसके करद्वय, लता-पल्लव के निरूपण में उसकी भ्रूवक्रिमा उसे दृष्टिगोचर होती।

कुशलपाणि विशुद्ध बौद्ध था। वह कर्मशील था, परिवर्त्त सिद्धांत का परिपालक था—अपने ऐहिक कौशल को परमार्थ के निमित्त परिवृत्त करने वाला धर्मद्रष्टा कलाकार था। अपने नयनाभिराम हृदयग्राही चित्रों द्वारा वह महायान प्रतिपादित धर्मकाय को संभोगकाय के अलौकिक रूप में उपस्थित कर उसके द्वारा निर्वाणकाय का मार्ग प्रशस्त करता था।

बभूति का तो मानो यह नवजीवन ही था। धार्मिक वातावरण व कलाचरण को देखकर वह शीघ्र ही वहां की मर्यादाओं से परिचित हो गयी। नित्य वह प्रसाधिका का कार्य संपन्न करती, चित्रादर्श उपस्थित करती, बांसों के खटोले पर बैठे कुशल-पाणि को रंग व तूलिका पहुंचाती, यथासमय उसका भोज्य-पेय उपस्थित करती, अन्य कोई काम न होता तो अपनी उपस्थिति तथा वचनों के द्वारा उस कलाकार को उत्साह प्रदान करती।

नियमित नृत्य, यथावश्यक प्रसाधन-शृंगार, चित्रादर्श के रूप में आत्मप्रस्तुति, चित्रांकनों की प्रशंसा, चित्रकार की सुख-सुविधा का ध्यान—यही बभूति का जीवन-क्रम बन गया। वहां के नारी-मंडल में बभूति ने अपना विशिष्ट स्थान बना लिया। उसका रूप-गुण प्रशंसा और ईर्ष्या दोनों का विषय था। किंतु प्रशंसा से गर्वित व

ों से दुःखित हुए बिना वह कुशलपाणि की सेवा में तल्लीन रही। कभी वह
ारग्राहिणी यक्षिणी बनती, तो कभी थाल उठाने वाली सेविका; कभी राजमहिषी
रूप में उपस्थित होती, तो कभी गृहकार्य में तल्लीन साधारण स्त्री के रूप में।
ुशलपाणि ही नहीं, उसके सहकर्मी कलाकार भी बभूति का चित्रादर्श के रूप में
योग करते और वह उसमें सार्थक्य और तृप्ति अनुभव करती।

चित्रण-कार्य से अवकाश मिलने पर कुशलपाणि बभूति को पूर्ववर्ती कलाकारों द्वारा
चित्रित कलाकृतियां दिखाने भी ले जाता था। बभूति को कला का मर्म समझाते हुए
कहता—"इस गुहा का निर्माण आज से आठ या नौ सौ वर्ष पहले हुआ था।
र देखो, बोधिवृक्ष की पूजा के निमित्त पधारते नागराज की छत्रधारिणी सेविका को।
ा सुंदर है इसका वेश-विन्यास! कैसा मनोहर है इसका अंगसौष्ठव!"

चैत्यों और विहारों का अवलोकन कराता हुआ कुशलपाणि बभूति को विविध
ातकों का चित्रण दिखाता—"यह है हस्ति-जातक का चित्रण, यह है महाकपि-
ातक और यह है हंस-जातक।" सुतसोम, मातृपोषक, महाउमग्ग आदि जातकों
चित्रण का अवलोकन कराकर वह जिस तन्मयता एवं विशदता से उनका मर्म
झाता था, वह मानो बभूति को एक नये लोक में पहुंचा देता था।

भगवान बुद्ध के विविध पूर्वजन्मों और जीवनचर्याओं के चित्रण उसे इस
ातल से ऊपर उठने को प्रेरित करते। भिक्षापात्र लिये, अपने महासत्त्व के अनु-
महादेह धारण किये हुए शाक्यमुनि के सम्मुख खड़े यशोधरा-राहुल के समान
वह अपने आपको लघुकाय पाती। उसे रह-रहकर अनुभव होता कि इन महान
तियों और इनके महान उद्देश्य के सम्मुख वह कितनी नगण्य है, कितनी क्षुद्र!
किंतु जब वह वस्त्रालंकार-सुशोभिता अप्सरा के अथवा प्रसाधन-रता श्यामासुंदरी
शयन-कक्ष में शय्यासीन विश्वंतर और उनकी पत्नी माद्रि के प्रेमासक्त चित्रण
देखती, तो उसका मन परलोक से इहलोक में उतर आता। स्थान-स्थान पर
भों पर, तोरणों पर, वितानों पर चित्रित या आमूर्तित पशु-पक्षी और प्रेमासक्त
ानव-युग्मों को वह खोयी-खोयी-सी देखती रह जाती, संयम-साधना एवं धर्मपालन
उस वातावरण में भी विचलित-सी हो जाती। वह भूल जाती कि वह बभूति है,
र ये हैं कुशलपाणि। वह अपने आपको माद्रि समझती और कुशलपाणि को
श्वंतर। मानव-देह की स्वाभाविक वृत्तियों का दमन कहां तक संभव था उस
-क्षुधिता के लिए?

* * *

कुशलपाणि बभूति को अनेक रूपों में चित्रित कर चुका था। अब वह चाहता था
भूति को उसी के रूप में चित्रित करना। विहार के एक भित्तिभाग को उसने इसके
ए चुना, जहां दिवस के अधिकांश भाग में प्रकाश का प्रवेश होता था और जो

दृष्टिपथ में सहज रूप से पडता था। महासघस्थविर की अनुमति प्राप्त करके कुशलपाणि यहा त्रभूति का सजीव चित्र उपस्थित करना चाहता था। उस अनिंद्य सुंदरी की सगति में नितांत अतरगता के क्षणो में, जिस अद्भुत अक्षोभ्य शाति की आत्मानुभूति उसे होती थी, उसी का अनुभव उस चित्र के द्वारा वह शत-सहस्र वर्षों तक यहां आने वाले प्रत्येक दर्शक को कराना चाहता था।

त्रभूति तो सपूर्ण आत्मसमर्पण कर चुकी थी। कलाकार की आज्ञा के अनुसार विना किसी प्रसाधन के अपने निसर्ग-सहज स्वरूप में, कटिवस्त्र के अतिरिक्त सर्वथा निरावरण-निराभरण वह उपस्थित हुई। उसे देखकर कुशलपाणि मानो दिव्यलोक में पहुंच गया। चित्रण के प्रथम चरण मे उसे उसके अंग-सौष्ठव की बाह्य रेखाओं से ही अभिप्राय था। श्वेतपत्रों पर विविधतया उसे अकित कर, अत में उसने एक विशिष्ट आकृति का निर्धारण किया, जिसमें त्रभूति की देहवल्लरी की समस्त सुंदरता एक झलक में ही परिलक्षित हो जाती थी।

आज वह आकृति त्रभूति के सम्मुख थी और उसके सम्मुख थी त्रभूति। वह श्वेतपत्र मानो निर्मल दर्पण था। उस अगिमा में स्थिर रहने के लिए त्रभूति को कुछ दिन विशेष व्यायाम-साधना करनी पडी, जिसका सचालन कुशलपाणि ने स्वय किया। अंग-प्रत्यंग के प्रत्येक छोर की स्थिति वह निर्धारित करता और त्रभूति को उसका अनुकरण करना पडता। इस सारे कार्य-कलाप में त्रभूति तापसी की तरह तन्मय और शिशु की भाति प्रसन्नवदन रहती। वह भी जानती थी कि उसके देह की आकांक्षा की यह पराकाष्ठा है। वह जानती थी कि एक दिन उसकी यह सुंदरता उसकी काया से विलुप्त हो जायेगी और उसकी काया पंचभूतों में विलीन हो जायेगी, परंतु यह चित्र सदा अमर रहेगा।

कुशलपाणि के वे दिन अपनी कला के प्रति सपूर्ण अवधान के थे। अब तक की उसकी सब कलाकृतियां आदेशजन्य थीं, किंतु यह होगी आत्मजन्य। वास्तविक कला होती भी है स्वान्तःसुखाय—हृदय के आतरिक उच्छ्वास से प्रसूत। इस बार चित्रकर्म की अवधि में चित्रिता और चित्रकार मे जो सान्निध्य स्थापित हुआ, वह अतीव घनिष्ठ था।

चित्रकार की प्रेरणा और उसके उत्साह के अनुरूप ही चित्रांकन प्रगति कर रहा था। किसी दिन एक पूरे अग का चित्रण समाप्त हो जाता था, तो किसी दिन एक अगुलि-भंगिमा के चित्रण में ही सारा समय समाप्त हो जाता था। किसी दिन दो रंगीन पत्थर के टुकडों को मिलाकर पीसने से निर्मित रंग ही उस वर्णिका-भंग के ज्ञाता को सतुष्ट कर देते थे, तो किसी दिन नाना प्रकार के रगों के जटिल सम्मिश्रण के उपरात भी उसका मनचाहा रग प्रस्तुत नहीं होता था।

त्रभूति का वर्ण श्याम था, किंतु उसमें ताम्रतेज था। न्यूनाधिक प्रकाश से भी

उसकी चमक में परिवर्तन होता और उसी के अनुसार रग बनाना पडता। सहायकों का एक समुदाय इसी कार्य में निरत रहता था। अपनी तूलिका से प्रसूत एक रेखा या एक बिंदु के द्वारा जब कुशलपाणि के मुखमंडल पर संतोष प्रकट होता, तो सहायक-वर्ग प्रसन्न हो जाता था। यथोचित भंगिमा के द्वारा जब बभूति कुशलपाणि को सतुष्ट कर पाती, तो स्वयं भी अपरिमित परितोष अनुभव करती थी। अजंता की समस्त कलासृष्टि में यह चित्र अनोखा था, अद्वितीय था। सभी कलाकार ही नहीं, भिक्खु भी इस चित्र की समाप्ति की उत्सुकतापूर्वक प्रतीक्षा कर रहे थे।

* * *

वर्षा समाप्त हो चुकी थी। शरद् ऋतु का प्रारंभ हो चुका था। सारा गिरिवन-प्रदेश नहा-धोकर निर्मल हो गया था। जलप्रपातों में कृशता आ गयी थी। किंतु नीचे का जलाशय परिपूर्ण था। उसके तट पर किसी शिलाखंड पर बैठना और जल में तैरती मछलियों को देखना बभूति का नितांत प्रिय कार्यक्रम था।

चित्रादर्श उपस्थित करने के अतिरिक्त अन्य कोई काम न होने से वह अपने भीतर जड़ता-सी अनुभव करने लगी थी। इसीलिए गिरि-काननों में अकेली निकल जाती, किसी मनोरम स्थल पर बैठकर अपने मनोभावों को बटोरने में लग जाती।

एक दिन वह इसी तरह बैठी हुई थी कि समीप के वृक्ष की डाल से उड़कर एक मोर अपनी हरी-नीली पूंछ का भार सभाले समतल भूमि पर उतर आया और उसके पीछे-पीछे चला आया मोरनियों का एक समूह। मोर ने अपने पंखों को वृत्ताकार ऊपर उठाया और उसके पाव आप-ही-आप थिरक उठे। वह चारो ओर घूम-घूमकर शोभावृष्टि करने लगा। मयूरियां उसके चारों ओर वृत्ताकार नाचने लगीं, आत्मार्पण द्वारा प्रणयी की कृपा की कामना करती हुई-सी। बभूति को अपने हृदय की भी वही दशा प्रतीत हुई। क्या वह भी इन मयूरियों की भाति प्रणयिनी नहीं है? क्या वह मन-ही-मन कुशलपाणि से प्रणय की भिक्षा नहीं मांगती रहती है?

इस सत्य के बोधोदय से बभूति विचलित-सी हो गयी। कैसे वह अपना निष्काम योगदान करती रहे? इस बोध का भार वह कैसे वहन करे कि जिसे वह आत्मार्पण कर चुकी है, वह उसके जीवित सौंदर्य का पिपासु नहीं, केवल उसके चित्रार्पित प्रतिबिंब का दास है? उसका यह रूप-वैभव क्या मात्र नयनों को सुख देने के लिए है? क्या इस कमनीय काया में आबद्ध कामनाओं को तृप्त होने का अधिकार नहीं? कामनाएं उसके रोम-रोम से प्रकट होने लगीं। वह अपने आपको सभाल नहीं पा रही थी। वह अपलक मयूर-मयूरियों के नृत्य को देखती रही।

तभी कहीं कोई आहट हुई, मयूर ने अपने पंख समेट लिये और जिस डाली से आया था, उसी पर चला गया। मयूरियों ने भी उसका अनुगमन किया।

आहट हुई थी कुशलपाणि के पदचाप की। तीन दिन बाद शरत्-पूर्णिमा थी।

उस दिन उसे अपनी कला की उस अनुपम कृति को मत्राराम को समर्पित करना था। सारा शरीर चित्रित हो चुका था, मुख-मंडल को मपूर्ण करना ही शेष था। आज प्रातःकाल वभूति को खोजता हुआ वह इसी उद्देश्य से यहां आया था कि उस चेहरे का एक वार फिर सूक्ष्म अध्ययन करेगा, जिसकी उसे अनुकृति करनी है।

जिस प्रकार नियमपूर्वक समाचरित नृत्य-साधना द्वारा उसने वभूति के अंगों में अपूर्व सौष्ठव का आधान किया था, उसी प्रकार आज उपदेशों द्वारा उसके मुख-मंडल में वे भाव जाग्रत करना चाहता था, जो विहार की भित्ति पर चित्रित उस रमणी की आत्मा को व्यक्त करेंगे। वह चित्र जो शब्द बोलता-सा प्रतीत होगा, उन शब्दों को वह वभूति के अंतःस्थल में प्रवेश कराना चाहता था।

कुशलपाणि समीप आया। उगते सूर्य के मपूर्ण प्रकाश में उसने अपनी उस अप्रतिम संगिनी के मुख-मंडल पर दृष्टिपात किया। सहसा वह सहमकर रह गया। जिन भावों की अभिव्यक्ति वहां उसने देखी, उनकी उसने कल्पना भी नहीं की थी। वह उस समय आया था चारित्र्य, शील एवं शांति का पाठ पढ़ाने, अपने वचनों द्वारा उस रूपसी के अंतःस्थल को संयम और शालीनता से परिपूरित करके उसके मुख-मंडल को सात्विक भाव से उद्दीप्त करने। परंतु उस मुख-मंडल पर असंदिग्ध रूप से अंकित प्रणय-भिक्षा को पढ़कर कुशलपाणि किंकर्तव्य-विमूढ़ हो गया। वभूति हिली-डुली नहीं और न बोली—केवल नेत्रों को विस्फारित कर अपने स्वप्नों के स्वामी को, अपने मनोरथों के मन्मथ को टुकुर-टुकुर ताकती रही।

सारा साहस बटोरकर कुशलपाणि ने स्पष्ट रूप से कहा—"देवि, आज तुम्हारे मुख पर ये मनोभाव!"

वभूति ने कोई उत्तर नहीं दिया। उसके विशाल नेत्रों से जलधारा फूट पड़ी, जिसका एक-एक अश्रुबिंदु अपना संदेश स्पष्ट रूप से कह रहा था।

कुशलपाणि ने आंखें मूंद लीं। इंद्रियों के समस्त कपाटों को उसने बलपूर्वक बंद कर लिया। वह हारना नहीं, जीतना चाहता था—अपनी प्रशंसिका को खोकर भी, अपने चित्र के अपूर्ण रह जाने की अति अप्रिय आशंका को झेलकर भी।

वहीं एक शिलाखंड पर वह भूमिस्पर्श मुद्रा में बैठ गया। कतिपय क्षण शांत बैठकर जब वह तनिक स्वस्थचित्त हुआ, तो बोला—"वभूति, स्मरण करो उन उत्खात शिलामूर्तियों को, उन वर्णचित्रों को, जिनमें मार द्वारा प्रताड़ित भगवान तथागत की अविचलित अजेय मूर्ति प्रस्तुत की गयी है। हमारा आदर्श तो वह है देवि! तुम्हें विदित है, भूमिस्पर्श मुद्रा में अवस्थित भगवान को अपने आसन से विचलित करने के लिए मार ने सुंदरी नवयुवतियों को प्रेषित किया, रति-विभ्रम का जाल बिछाया, परंतु विंध्यवत् अविचल रहे तथागत। उस चित्र का वर्णन करते समय मैंने तुम्हें भगवान की वह प्रतिज्ञा सुनायी थी कि मैं कल्प-कल्पांतर तक भी सिद्धिप्राप्ति

के निमित्त इसी मुद्रा में यहीं आसीन रहूंगा, भले ही इसी स्थान और आसन पर मेरी त्वचा, मेरा मांस, मेरी अस्थि सभी गलित होकर विलीन क्यों न हो जायें।"

इन वाक्यों ने वभूति को झकझोर दिया। इस नये सिद्धार्थ के सम्मुख क्या वह मारसुता के समान है? क्या वास्तव में वही क्षुधातुरा है? क्या वह सचमुच अबला है? उसके मुंह से बोल नहीं फूट रहा था। अपने अंतर्द्वंद्व को वह सभाल नहीं पा रही थी। उस स्थिति का एक-एक पल उसके लिए दुःसह हो रहा था।

कुशलपाणि अविचल भाव से उत्तर की प्रतीक्षा करता हुआ नयन मूंदकर भूमिस्पर्श मुद्रा में बैठा रहा। एक पल बीता, दो पल बीते, बीस पल बीत गये। कोई उत्तर न पाकर कुशलपाणि ने नेत्र उघाडे। वभूति उठ चुकी थी। डगमगाते पगों से वह उसी वनपथ की ओर अग्रसर हो रही थी, जिस पर से चलकर एक बरसाती रात को उधर आयी थी।

कुशलपाणि निःशब्द रहा और आखों से ओझल होती उस अभिरामा को देखता रहा। जब पथ के मोड में वह समा गयी, कुशलपाणि का भूमिस्पर्शासन भी समाप्त हुआ।

* * *

आगे की कहानी बहुत छोटी है। नारी-सौंदर्य का वह भित्तिचित्र असपूर्ण ही रह गया; क्योंकि कुशलपाणि ने चित्रण-कार्य से सन्यास ले लिया। उस गुहा के किसी वर्तमान भित्तिचित्र का वर्णलेप दूर हो, तो शायद उसके नीचे वभूति का वह असमाप्त चित्र प्रकट हो। जैसे वह चित्र अपूर्ण रहा, वैसे ही वभूति का जीवन भी अपूर्ण रहा होगा। उसकी कहानी कहने वाला कोई नहीं हुआ।

* * *

जीवन की अनुपम आभा में धरती का बेजोड़ सौंदर्य हर नयी खिलने वाली पंखड़ी के साथ एक नया विचार प्रस्तुत करता है। जिन घडियों में हमारा मन सौंदर्य में तल्लीन होता है, उन्हीं घड़ियों में हम सचमुच जीवित होते हैं। सो हम जितने ही क्षण सौंदर्य के बीच में बितायेंगे, क्षयधर्मी काल से उतने ही क्षण छीन लेंगे।

—रिचार्ड जेफरीस